# शारदातिलकतन्त्रम्



डॉ० सुधाकर मालवीय

।। श्रीः ।।

व्रजजीवन प्राच्यभारती ग्रन्थमाला

१००

श्रीलक्ष्मणदेशिकेन्द्रविरचितं

# शारदातिलकतन्त्रम्

श्रीमद्राघवभट्टसत्सम्प्रदायकृत-'पदार्थादर्शा'भिधा-व्याख्यासहितम्

'सुधा'-हिन्दीव्याख्योपेतञ्च

( प्रथमो भागः )

( १ - १० पटलात्मकः )

सम्पादक एवं व्याख्याकार

**डॉ० सुधाकर मालवीय**

एम. ए., पीएच्. डी., साहित्याचार्य

संस्कृत-विभाग : कला-संकाय

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी




चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान

दिल्ली

प्रकाशक

**चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान**

( भारतीय संस्कृति एवं साहित्य के प्रकाशक तथा वितरक )

38 यू . ए . बंगलो रोड, जवाहरनगर

पो० बा० नं० 2113

दिल्ली 110007

फोन : 3956391



प्रथम संस्करण 2001

(1-2 भाग सम्पूर्ण)

मूल्य **600.00**

अन्य प्राप्तिस्थान

**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**

के० 37/117, गोपालमन्दिर लेन

पो० बा० नं० 1129, वाराणसी 221001

फोन : 335263, 333371

*

प्रधान वितरक

**चौखम्बा विद्याभवन**

चौक ( बनारस स्टेट बैंक भवन के पीछे )

पो० बा० नं० 1069, वाराणसी 221001

फोन : 320404

---

*कम्प्यूटर टाइप सेटर :*
चित्तरञ्जन कम्प्यूटर वर्क्स
नई दिल्ली

*मुद्रक :*
ए० के० लिथोग्राफर
दिल्ली

'The

VRAJAJIVAN PRACHYABHARATI GRANTHAMALA

100

# ŚĀRADĀTILAKA-TANTRAM

Of

## LAKṢMAṆA DEŚIKENDRA

**With the Sanskrit Commentary 'Padārthādarśa' of Rāghava Bhaṭṭa**

**&**

**'Sudhā' Hindi Translation**

**PART ONE**
**(From 1 to 10 Paṭalas)**

Edited & Translated by

Dr. SUDHAKAR MALAVIYA

*M. A., Ph. D. Sahityacarya*

Department of Sanskrit : Arts Faculty,
Banaras Hindu University
Varanasi - 5




CHAUKHAMBA SANSKRIT PRATISHTHAN
DELHI

*Publishers:*
**© CHAUKHAMBA SANSKRIT PRATISHTHAN**
*( Oriental Publishers & Distributors )*
38 U. A. Bungalow Road, Jawaharnagar
Post Box No. 2113
DELHI 110007
*Telephone : 3956391*

First Edition
2001

*Also can be had of*
**CHAUKHAMBA SURBHARATI PRAKASHAN**
K. 37 / 117, Gopal Mandir Lane
Post Box No.1129
VARANASI 221001
*Telephone* { *335263* / *333371* }

*

*Sole Distributors :*
**CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN**
CHOWK ( Behind The Benares State Bank Building )
Post Box No. 1069
VARANASI 221001
*Telephone : 320404*

---

*Computer Type-setters :*
**Chittaranjan Computer Works**
**New Delhi**

*Printers :*
**A. K. Lithographers**
**Delhi**

समर्पणम्



पीताम्बरापीठ दतिया के स्वामी जी को समर्पित श्रद्धा सुमन *

— सुधाकर मालवीय

## सम्पादकीयम्

अथेदानीं सप्रश्रयं सामोदं च विद्वज्जनसमक्षं प्रस्तूयते हिन्दीव्याख्यासहितस्य अथ च राघवभट्टकृतपदार्थादर्शाभिधाव्याख्ययोपेतस्य श्रीमल्लक्ष्मणाचार्यविरचित-**शारदातिलक**तन्त्रस्य प्रथमादितः दशपटलात्मकः प्रथमो भागः, अथ च एकादशादितः पञ्चविंशपटलात्मकः द्वितीयो भागः ।

**'द्वे विद्ये वेदितव्ये परा चैवाऽपरा च । तत्रापरा ऋग्वेदोयजुर्वेदः सामवेदो-ऽथर्ववेदश्चेत्यादिः, अथ परा यया तदक्षरमवगम्यते'** इति ।

निगमागमयोश्चाविशेषेण धर्मस्थानत्वमामनन्ति । विद्यास्थानत्वं धर्मस्थानत्व-माह यथा याज्ञवल्क्येन—

**पुराणन्यायमीमांसाधर्मशास्त्राङ्गमिश्रिताः ।**
**वेदाः स्थानानि विद्यानां धर्मस्य च चतुर्दश ॥** —याज्ञ. स्मृ. १. ३

एवं विद्यास्तावच्चतुर्दशसंख्याकाः । तत्र आगमशास्त्रस्य धर्मशास्त्रे परिगणना कृतास्ति ।[१]

निगमो हि श्रुतिनाम्नायते—**'या हि श्रूयत एव गुरुपरम्परया, न केनचित् क्रियत इति श्रुतिः'** इत्युपवर्णिता श्रीमद्वाचस्पतिमिश्रादिभिः ।

आगमो हि—जगति निजकर्मपाशबद्धानुत्पत्तिमरणप्रवाहपतितान् संसारसिन्धुं तरीतुमक्षमान् जन्तूनुद्धर्तुं परमकारुणिकः शिवः शिवाया उपदिष्टः—इति तत्पद-निरुक्तिस्मरणादवगम्यते, आगमशब्दः **आ ग म** इति त्रिभिरक्षरैर्निष्पन्नः । त्रीण्यपि आगमाक्षराण्युपादायाहुः स्वच्छन्दतन्त्रे—

**आगतं शिववक्त्राब्जाद् गतं तु गिरिजाश्रुतौ ।**
**मतं च वासुदेवेन तस्मादागम उच्यते ॥**

इदञ्चोपासनाकाण्डमागमीयं रामपूर्वोत्तरतापनीय-नृसिंहपूर्वोत्तरतापनीय-सौराष्टा-क्षर-शैवपञ्चाक्षरादिरूपेण श्रुतावप्याम्नायते ।

एवञ्च शिवमुखादागत्य गिरिजाश्रवणविषयतामनुभावकत्वमागमत्वमित्यवगम्यते ।

---

१. तन्त्राणां धर्मशास्त्रेऽन्तर्भावः (वरिवस्यारहस्यप्रकाशः)। परमार्थतस्तु तन्त्राणां स्मृतित्वा-विशेषेऽपि मन्त्रादिस्मृतीनां कर्मकाण्डशेषत्वं तन्त्राणां ब्रह्मकाण्डशेषत्वमिति सिद्धान्तात् ।

—भास्कराचार्यप्रणीत सौभाग्यभास्कर (ललितासहस्रनामभाष्य), प्रथमशतकस्योपक्रमः ।

एष्वागमशास्त्रेषु तत्तन्मन्त्रसाधकानि शक्तितत्त्वसाधकानि च बहून्यागमग्रन्थरत्नानि तन्त्रशास्त्रप्रणेतारैराचार्यैर्विरचितानि। तत्र तेषां बहुत्त्वेन गौरवाल्लक्ष्य श्रीमदुत्पलाचार्य-शिष्यः श्रीमल्लक्ष्मणाचार्यः एकस्मिन्नेव ग्रन्थे वैष्णव-शैव-शाक्त-गाणपत्य-सौराख्य-तन्त्राणां श्रेष्ठसंग्रहरूपं शारदातिलकनामानं तन्त्रग्रन्थसारं व्यरीरचत् ।

आगमशास्त्रस्य गाम्भीर्यं सूक्ष्मत्वं दुर्बोधत्वञ्च न कस्माचिदपि संस्कृतज्ञात् तिरोहितम् । अतएव हिन्दीव्याख्यामाध्यमेन तन्त्रशास्त्रानुसारि व्याख्यानं साहस-मात्रमेव, तथापि सुकोमलमतीनां तन्त्रविद्याजिज्ञासूनां कष्टं विलोक्य शास्त्ररक्षणं स्वकर्तव्यमितिधिया च भाषाभाष्येण यथामति व्याख्या विहिता । सा च 'सुधा' इति नाम्नाऽत्र संस्करणे समायोजिता ।

सम्प्रति ग्रन्थस्यास्य संस्करणद्वयमुपलभ्यते—१. आर्थर एवलोन सम्पादितः राघवभट्ट कृत सत्सम्प्रदायव्याख्योपेतः शारदातिलकतन्त्रग्रन्थः, २. मुकुन्द झा बख्शी सम्पादितः चौखम्भातः प्रकाशितमपरः ग्रन्थः । अत्र मया आर्थर एवलोन सम्पादित संस्करणमाधृत्य पाठो स्वीकृतः । एतदर्थं तस्य संस्करणस्य सम्पादकं प्रति प्रणतिमभ्यर्थनाञ्च विधीयते ।

हस्तिनापुरी चौखम्बासंस्कृतप्रतिष्ठानस्याधिपतीनां दुर्लभप्राचीनसंस्कृतग्रन्थ-रत्नानां प्रकाशने रतानां श्रीवल्लभदासगुप्तमहोदयानाम् आभारो मया हृदयेन स्वीक्रियते ।

ग्रन्थस्यास्य संशोधने भाषाभाष्ये च येषां सन्मन्त्रणया प्रवृत्तोऽहमभवम् येषाञ्च तन्त्रागमशास्त्रार्थानुशीलनपद्धत्या बहुशोऽहमुपकृतो जातः, तेषामेव विमलधीयुतानाम् अस्मद् गुरुचरणानां पं० हीरामणिमिश्रमहोदयानाम् आशीर्वादकामनया प्रणतिपुरस्सरं तान् अभ्यर्थये ।

**भावेन लभ्यते योगं भावेन भाव्यते शिवः ।**
**भावेन शक्तिमाप्नोति तस्माद्भावं समाश्रयेत् ॥**

इति शम् ।

विदुषां वशंवदः
**सुधाकर मालवीयः**

गुरुपूर्णिमा, २०५८ वि०सं०
संस्कृत विभागः, कला-संकायः
काशी हिन्दू विश्वविद्यालयः
वाराणसी - २२१००५

## प्राक्कथन

आश्रित्य वाग्भवभवांश्चतुरः परादीन्
भावान् पदेषु विहितार्थमुदीरयन्तीम् ।
कण्ठादिभिश्च करणैः परदेवतां त्वां
संविन्मयीं हृदि कदापि न विस्मरामि ॥

हे मातः! त्रिकोण के आधारभूत, नाभि (एवं हृदय) का आश्रय लेकर कण्ठ, तालु, मुख आदि करणों के द्वारा परा, पश्यन्ती, मध्यमा एवं वैखरी वाणी से आप ही जगत् के समस्त अभीष्ट भावों को प्रगट करती हैं । परदेवता एवं मोक्ष स्वरूपा भी आप ही हैं । अतः ऐसा वरदान दीजिए कि मैं आपको कभी विस्मृत न करूँ ।

श्रीलक्ष्मणदेशिकेन्द्र विरचित 'शारदातिलकतन्त्र' इदंप्रथमतया 'सुधा' हिन्दी टीका के साथ विद्वानों के समक्ष प्रस्तुत है । इस संस्करण में श्रीमद्राघवभट्ट सत्संप्रदायकृत 'पदार्थादर्श' संस्कृत व्याख्या को भी आमूलचूल सम्पादित कर प्रकाशित किया गया है ।

हिन्दी टीका में मन्त्रों के अक्षरों की गणना कर उन्हें प्रकाशित किया गया है। कहीं कहीं इन्हें मन्त्रोद्धार के बाद कोष्ठ में दर्शाया गया है । मन्त्रों के बीजाक्षरों की वर्तनी का ध्यान पदे-पदे रक्खा गया है । यन्त्रों के चित्र भी यथासम्भव शुद्ध करके मुद्रित किए गए हैं । फिर भी कोई सर्वज्ञ नहीं है, त्रुटि मानव स्वभाव है । अतः बिना गुरु के मन्त्र दीक्षा लिए इनका (विशेषकर मारण, मोहन एवं उच्चाटन कर्म में) प्रयोग नहीं करना चाहिए ।

शारदातिलक में सात्त्विक, राजस एवं तामस तीनों प्रकार के मन्त्रों का प्रयोग वर्णित है । सात्त्विक मन्त्रों का प्रयोग तो मानव मात्र को अवश्य ही करना चाहिए और राजस मन्त्रों का प्रयोग आवश्यकता पड़ने पर करे । किन्तु तामस मन्त्रों का प्रयोग किसी लालचवश या बिना गुरु के कदापि नहीं करना चाहिए । वस्तुतः इन तामस मन्त्रों (मारण, मोहन, उच्चाटन) के अनुष्ठान में जरा सी भी त्रुटि रह जाने पर ये साधक का सर्वस्व नाश कर देते हैं । यदा कदा इन मन्त्रों को किसी को देना या कहना भी नहीं चाहिए ।

आजकल के युग में कोई भी सर्वज्ञ नहीं हो सकता । अतः हर किसी को इन मन्त्रों हेतु गुरु भी नहीं बनाना चाहिए । इतना बड़ा ग्रन्थ पूर्ण करने में कहीं

त्रुटि रह जाना सम्भव है । अतः किसी अनुष्ठान को करने के पहले ग्रन्थ में आए मूल का यथोचित मनन एवं चिन्तन कर लेना चाहिए और इनसे सम्बन्धित अन्य ग्रन्थों का भी अवलोकन कर लेना चाहिए ।

तन्त्रप्रयोग में प्रक्रिया का अत्यन्त महत्त्व है । साधक के लिए तन्त्र की पूजा पद्धति का ज्ञान अत्यन्त आवश्यक है । तन्त्र सम्प्रदाय में मुख्य रूप से यन्त्र पर पूजा होती है । अतः यन्त्र निर्माण गुरु परम्परा से जानना चाहिए और साधक को इन्हें बनाने से पहले गुरु से विचार विमर्श अवश्य कर लेना चाहिए । मात्र पुस्तकीय ज्ञान से प्रयोग का सफल होना संदिग्ध रहता है ।

तन्त्र सम्प्रदाय के इस ग्रन्थ की हिन्दी व्याख्या एवं सम्पादन करके मैं अपने आप को अत्यन्त भाग्यशाली मानता हूँ क्योंकि शब्दब्रह्म की उपासना में समय का सदुपयोग हुआ । इस ग्रन्थ में जो कुछ भी मेरी गति हो सकी है या जो कुछ भी मैं समझ सका हूँ उसमें मेरे पूज्य गुरुवर्य पं० हीरामणि मिश्र जी का ही कृपाप्रसाद है । तन्त्र साहित्य में मुझे गति प्रदान करने वाले उन गुरुवर्य के चरणों में मेरा शतशः नमन है ।

तन्त्र सम्प्रदाय में प्रयोग एवं प्रक्रिया पद्धति के मेरे आद्यगुरु पूज्य पिता पं० श्रीरामकुबेर मालवीय के प्रति मैं श्रद्धावनत हूँ । इस ग्रन्थ में जो कुछ अच्छा है वह उन्हीं का है, जो त्रुटियाँ हैं वह मेरी हैं ।

मन्त्रशास्त्र का यह अत्यन्त उपादेय ग्रन्थ जो विद्वानों के समक्ष इस रूप में आ सका है इसके लिए मैं चौखम्भा संस्कृत प्रतिष्ठान के संचालक श्री बल्लभदास गुप्त का अत्यन्त आभारी हूँ । यही मेरे प्रेरणास्रोत रहे हैं । मेरे चिरञ्जीव श्रीरामरञ्जन एवं श्रीचित्तरञ्जन ने कम्प्यूटर कार्य तथा इस ग्रन्थ के सम्पादन में मेरी अत्यन्त सहायता की है । भगवान् शंकर एवं मां जगदम्बा पार्वती इनका अभ्युदय करें । अन्ततः भगवान् काशी विश्वनाथ से करबद्ध प्रार्थना है कि इस ग्रन्थ से मानवमात्र का अजस्र कल्याण होता रहे ।

**सहस्रचन्द्रप्रतिमोदयालुर्लक्ष्मीमुखालोकनलोलनेत्रः ।**
**दशावतारैः परितो परीतो नृकेसरी मङ्गलमातनोतु ॥**

सहस्रों चन्द्र समूहों के समान कान्ति पुञ्ज से युक्त, दयालु स्वभाव वाले, लक्ष्मी का मुख देखने के लिए, पुनः पुनः आकुल नेत्रों वाले, चारों ओर से दशावतारों से घिरे हुए भगवान् नृसिंह हम लोगों का मङ्गल करें ।

**शिवरात्रि** **विद्वद्वशंवदः**

२१ फरवरी २००१ **डॉ० सुधाकर मालवीय**

संवत् २०५८

३१/२१, ए, लंका, वाराणसी

# भूमिका

**देवीं दूर्वादलश्यामां दधानां शालिमञ्जरीम् ।**
**चिन्तयेद् भारतीं देवीं वीणापुस्तकधारिणीम् ॥**

शारदातिलक प्रधान रूप से मन्त्रयोग साधना विषयक ग्रन्थ है । नामरूपात्मक विषय जीव को बन्धन युक्त करते हैं और इस नामरूपात्मक प्रकृति वैभव से जीव अविद्याग्रस्त हुए रहते हैं । अत: अपनी अपनी सूक्ष्म प्रकृति और प्रवृत्ति की गति के अनुसार नाममय शब्दब्रह्म तथा भावमय रूप के अवलम्बन से जो योग साधना की जाती है उसे **मन्त्रयोग** कहते हैं ।

मन्त्र-शास्त्र का विषय गहन और जटिल है । उसे समझ लेना साधारण बात नहीं । यद्यपि उसके सम्बन्ध में यहाँ तक लिखा है कि—**'एतद् गोप्यं महागोप्यं न देयं यस्य कस्यचित्'** तथापि इस विषय का जो विवेचन शास्त्र में किया गया है, वह अत्यन्त सुन्दर, बुद्धिपुरस्सर और मननीय है ।

भारतीय वाड्मय में **मन्त्र-विद्या** का आसन बहुत ऊँचा माना गया है । वैदिक-साहित्य, जैन-साहित्य और बौद्ध-साहित्य में इस विषय पर स्वतन्त्र ग्रन्थ प्राप्त हैं । जैसे काव्य, कोश, अलंकार, व्याकरण, न्याय और छन्द आदि विषयों के स्वतन्त्र ग्रन्थ अलग-अलग हैं, वैसे ही मन्त्र-विद्या के सैकडो स्वतन्त्र ग्रन्थ हैं । **जैन-साहित्य** में नमस्कार मन्त्र-कल्प, प्रतिष्ठा-कल्प, चक्रेश्वरी-कल्प, ज्वालामालिनी-कल्प, पद्मावती-कल्प, सूरिमन्त्रकल्प, वाग्वादिनीकल्प, श्रीविद्या-कल्प, वर्द्धमान-विद्या-कल्प, रोगापहारिणी-कल्प आदि अनेक कल्पग्रन्थ विद्यमान हैं । इसी प्रकार **बौद्ध साहित्य** में तारा कल्प, वसुधारा-कल्प, घण्टाकर्ण-कल्प आदि अनेक ग्रन्थ मौजूद हैं । वैदिक साहित्य में तो इस शास्त्र का एक अलग भण्डार ही है; उसमें कत्यायनी तन्त्र, महानिर्वाण तन्त्र एवं कुलार्णव आदि अनेक और अपरिमित तन्त्र ग्रन्थ मौजूद है ।

**कल्पग्रन्थ**—जिन ग्रन्थों में मन्त्र-विधान, यन्त्र-विधान, मन्त्र-यन्त्रोद्धार, बलिदान, दीपदान, देवता का आवाहन एवं पूजन, विसर्जन और साधन आदि विषयों का वर्णन किया गया हो, वे ग्रन्थ 'कल्प-ग्रन्थ' कहलाते हैं ।

**तन्त्र-ग्रन्थ**—जिनमें गुरु-शिष्य के संवादरूप से तथा शिव-पर्वती के संवाद रूप से मन्त्र, यन्त्र, तन्त्र और औषधिवल्ली आदि द्रव्यों का वर्णन होता है, वे 'तन्त्र-ग्रन्थ' हैं ।

**पटल-ग्रन्थ**—किसी एक देवता को आराध्य मानकर उसी देवता से सम्बन्ध रखने वाली मन्त्र, यन्त्र आदि की साधन-विधियाँ जिनमें लिखी हों तथा मान्त्रिक भूमिकाओं का वर्णन भी हो, अनेक काम्यकर्मों में निष्णात होने की बातें वर्णित हों, वे 'पटल-ग्रन्थ' कहलाते हैं।

**पद्धति-ग्रन्थ**—जिन ग्रन्थों में अनेक देवी-देवों की साधना का प्रकार बताया गया हो, उन्हें 'पद्धति-ग्रन्थ' कहते हैं।

**बीज-कोश**—मन्त्रों के पारिभाषित शब्दों को समझने की तथा एक-एक अक्षर तथा बीज की अनेक व्याख्याएँ जिन ग्रन्थों में लिखी हो उन्हें 'मन्त्र-कोश' या 'बीज-कोश' कहते हैं।

**मन्त्र-दीक्षा**—गुरु के समीप यथाविधि मन्त्रोपदेश लेने को 'दीक्षा' कहते हैं। जिस सम्प्रदाय की विधि के अनुसार मन्त्र दीक्षा ली हो, उसी के प्रकार से साधना करने से मन्त्र सिद्ध होता है, अर्थात् मन्त्र-दीक्षा शिष्य की योग्यता को सूचित करती है।

**मन्त्र-पीठिका**—मन्त्र-शास्त्र में चार पीठिकाओं का वर्णन है। बिना पीठिका के मन्त्र नहीं सिद्ध हो सकता। श्मशानपीठ, शव-पीठ, अरण्य-पीठ और श्यामा-पीठ—ये चार पीठिकाएँ है।

**श्मशान-पीठ**—जिस साधना में प्रतिदिन रात्रि में श्मशान-भूमि में जाकर यथाशक्ति विधि से मन्त्र का जप किया जाता है उसे श्मशान-पीठ कहते हैं। जितने दिन का प्रयोग होता है, उतने दिन तक मन्त्र का साधन यथाविधि किया जाता है। जैन-ग्रन्थों में लिखा है कि श्रीकृष्ण वासुदेव के लघुभ्राता गज सुकुमाल मुनीश्वर इसी पीठिका में परमेष्ठी महामन्त्र का साधन करते हुए आत्म-ज्ञान को प्राप्त कर सिद्धि और मुक्ति को पहुँचे थे। इसे 'प्रथम पीठिका' भी कहतें हैं।

**शव-पीठ**—किसी मृतक कलेश्वर के ऊपर बैठकर या उसके भीतर घुसकर मन्त्रानुष्ठान करना शव-पीठिका है। यह पीठिका वाममार्गियों की प्रधान पीठिका है। कर्ण-पिशाचिनी, उच्छिष्ट-गणपति, कर्णेश्वरी, उच्छिष्ठ चाण्डालिनी आदि देवताओं की साधना तथा अघोर पन्थवालों की साधनाएँ इसी पीठिका के द्वारा होती हैं।

**अरण्य-पीठिका**—मनुष्य-जाति का जहाँ संचार न हो, सिंह, स्वापद, सर्प आदि हिंस्त्र पशु-प्राणियों की जहाँ बहुलता हो, ऐसे निर्जन वन-स्थान में किसी वृक्ष या शून्य मंदिर आदि का आश्रय लेकर मन्त्र-साधन करना और निर्भयतापूर्वक मन को एकाग्र रखकर तल्लीन हो जाना अरण्य-पीठिका है। निर्वाण-मन्त्र की विधि में लिखा है कि **'निर्वाणमन्त्रं यदि साधको जपेदरण्यभूमौ शिवसन्निधौ स्थितः।'** अर्थात् 'अरण्य में जाकर शिव-मन्दिर में निर्वाण-मन्त्र का जप करने से शीघ्र सिद्धि होती है।' संस्कृत साहित्य के इतिहास से पता चलता है कि प्रथमतः

आरण्यक ग्रन्थों के अनुसार आत्मसिद्धि करने के लिये निर्जन वन में ही रहने की प्रथा थी। वे साधक नगर, ग्राम आदि में या उनके समीप नहीं रहते थे, सदा एकान्त वन में ही रहकर आत्मध्यान किया करते थे। तब उनको अनेक सिद्धियाँ भी प्राप्त हो जाती थीं। जबसे त्यागीवर्ग वनवास त्यागकर नगर, ग्राम आदि का आश्रय लेकर रहने लगा, तभी से ये सिद्धियाँ नष्ट हो गयीं और वे माया-मोह में फँसकर मारे-मारे फिरने लगे अर्थात् त्यागी जीवन के लिये एकान्तवास ही श्रेष्ठ है।

**श्यामा-पीठिका**—यह कठिन-से-कठिनतर है। बिरला ही कोई महापुरुष इस पीठिका से उत्तीर्ण हो सकता है। एकान्त स्थान में षोडशवर्षीया, नवयौवना, सुन्दरी स्त्री को वस्त्ररहित कर, सम्मुख बैठाकर साधक मन्त्र-साधने में तत्पर हो और मन को कभी भी यत्किञ्चित् भी विचलित न होने दे और कठोर ब्रह्मचर्य में स्थिर रहकर मन्त्र का साधन करे। इसे 'श्यामा-पीठिका' कहते हैं। जैन-ग्रन्थ में लिखा है कि द्वैपायनपुत्र मुनीश्वर शुकदेव, स्थूलीभद्राचार्य और हेमचन्द्राचार्य ने इस पीठिका का अवलम्बन किया था और मन्त्र-साधना करके वे सिद्ध हुए थे।

मन्त्र किसे कहते हैं ? मन्त्र क्या वस्तु है ? इससे क्या लाभ है ? किस प्रकार लाभ हो सकता है ? ऐसा होने का क्या कारण है ? इस प्रकार के प्रश्नों का होना स्वाभाविक है। इन प्रश्नों के समाधान के लिये 'मन्त्र'शब्द की परिभाषा जान लेना आवश्यक है। यह विषय व्यावहारिक नहीं है, इसका सम्बन्ध मानसशास्त्र से है। मन की एकाग्रता पर इसकी नींव है। इन्द्रियों के विषयों की ओर से लक्ष्य हटाकर मन को एकाग्रकर मन्त्र साधन करने से मन्त्र सिद्ध होता है। मन की चञ्चलता जितनी जल्दी हटेगी, उतनी ही जल्दी मन्त्र सिद्ध होगा। मन्त्र शब्द का शब्दार्थ भी महर्षियों ने यही किया है कि **'मननात् त्रायते यस्मात्तस्मान्मन्त्रः प्रकीर्त्तितः'** (श० क० ६१७) अर्थात् 'म'कार से मनन और 'त्र'कार से रक्षण अर्थात् जिन विचारों से हमारे कार्य सिद्ध हों वह 'मन्त्र' है।

मन्त्र-विद्या योग का उच्चकोटि का विषय है। यह मन की बे-तार की तारवर्की है। हीप्नोटिज्म, मैस्मैरिज़्म् आदि इस विद्या के सम्मुख अत्यन्त तुच्छ हैं। मन से वर्णोच्चारों का घर्षण होने से एक दिव्य ज्योति प्रकट होती है। उन्हीं वर्णों के समुदाय का नाम मन्त्र है। इस विषय का ज्ञाता सम्पूर्ण सिद्धियाँ प्राप्त कर सकता है। इसलिये शास्त्रकारों ने मन्त्र शब्द का अर्थ 'विचार' किया है। राजनीति शास्त्र में इसी से लिखा गया है कि जिन विचारों को गुप्त रखकर राज्य-तन्त्र चलाया जाता है, वे मन्त्र हैं। इसीलिये राज्य-तन्त्र के प्रधान संचालक को 'महामन्त्री' और उसके साथ काम करने वालों के समूह को 'मन्त्रिमण्डल' कहते हैं। प्रसिद्ध विद्वान् हेमचन्द्राचार्य ने लिखा है—

**तन्मन्त्राद्यषडक्षीणं यत्तृतीयाद्यगोचरम्।**
**रहस्यालोचनं मन्त्रो रहश्छन्नमुपहनरम्॥** (श० क० ६१६)

मन्त्र साधक के योग्यतानुसार ही सिद्ध होता है । इसलिये मान्त्रिक कहा करते हैं कि **'जपात्सिद्धिर्जपात्सिद्धिः'** जपते ही चले जाओ ! अवश्य सिद्धि होगी !

मन की शुद्धि पर मन्त्रशास्त्र की नींव है । जबतक मनुष्य को विषय लालसा रहती है, तब तक बुद्धि निश्चयात्मिका नहीं होती । मन तल्लीन नहीं होता है । वह विषयवासना से अशुद्ध रहता है । इसलिये कहा है कि यदि किसी कार्य को सिद्ध करना हो तो वासनारहित होकर कार्य में तल्लीन हो जाना चाहिये । तब वह शीघ्रतम सिद्ध हो जाता है । मन्त्र का जप तल्लीन होकर करने से मन्त्र शीघ्र ही सिद्ध हो जाता है । पर मन्त्र साधन के समय साधनीय कार्य की ओर ही लक्ष्य रहने से मन्त्र में तल्लीनता नहीं हो सकती । बार-बार उस कार्य का स्मरण होता है और बिना एकाग्रता के मन्त्र नहीं सिद्ध होता । यही मन्त्रशास्त्र का रहस्य है और वासनारहित होकर एकाग्रता-तल्लीनता प्राप्त कर लेना सहज बात नहीं है । यह बडा कठिन है ।

**यन्त्र साधना**—अष्टगन्ध, सुरभिद्रव्य आदि की स्याही बनाकर भोजपत्र, कागज या सुवर्ण, रजत, ताम्र आदि धातुपत्र पर षड्दल, अष्टदल, शतदल, सहस्त्रदल तथा त्रिकोण, चतुष्कोण या बर्तुल रेखाओं के भीतर अक्षर या अंको को लिखना और उसका यथाविधि पूजन आदि कर साधन करना 'यन्त्र-साधना' कहलाती है । सिद्धचक्र-यन्त्र, श्रीचक्र-यन्त्र, भैरवीचक्र-यन्त्र, ऋषिमण्डल-यन्त्र, विजय-यन्त्र आदि हजारों यन्त्र हैं । किसी-किसी स्थल पर मन्त्र-यन्त्र दोनों साथ-साथ करने पडते हैं और किसी-किसी स्थल पर ऐसा नहीं भी है । किन्तु यह यन्त्र-विद्या भी मन्त्र-शास्त्र का ही एक अंग है । वर्णों या अंको को एकाग्रतापूर्वक लिखना ही इस साधना की मुख्य क्रिया है ।

**तन्त्रसाधना**—औषधि-द्रव्यों के द्वारा कार्य सिद्ध करना 'तन्त्र-साधना' है । कितने तन्त्रों में ओषधि-द्रव्यों के मिश्रण के साथ मन्त्र-यन्त्र का भी उपयोग होता है । जड और चेतन-शक्ति के संयोग द्वारा कार्य-साधन का विषय है और मन्त्र, यन्त्र तथा तन्त्र का एक दूसरे के साथ प्रायः सर्वत्र उपयोग होता है । अतः तन्त्र-साधन भी मन्त्रशास्त्र का एक अंग है ।

**मन्त्र, यन्त्र और तन्त्र**—तन्त्रशास्त्र से क्या काम लिये जाते है ? इसके लिये काम्य कर्मों के प्रयोगों का मान्त्रिकों नें वर्गीकरण किया है । वह 'वर्गीकरण' इस प्रकार है—

**स्तम्भनं मोहमुच्चाटं वश्याकर्षणजृम्भणम् ।**
**विद्वेषणं मारणं च शान्तिकं पौष्टिकं तथा ॥**
**विद्याप्रवादपूर्वस्य तृतीयप्रभृतादयम् ।**
**उद्धृतः कर्मघाताय श्रीवैरस्वामिसूरिभिः ॥** (मन्त्रद्वात्रिंशिका)

अर्थात् स्तम्भन, मोहन, उच्चाटन, वश्याकर्षण, जृम्भण, विद्वेषण, मारण, शान्तिक और पौष्टिक—इस प्रकार नौ प्रकार से मन्त्र के प्रयोग है । यह श्री वैरस्वामिसूरि ने कर्मों के घात करने के लिये विद्याप्रवाद पूर्व के तृतीय प्राभृत से उद्धृत किया है ।' किसी-किसी के मत से सान्तानिक दसवाँ प्रयोग माना जाता है।

(१) जिस मन्त्र, यन्त्र और तन्त्र के करने से चोर, डाकू, सर्प, श्वापद और परचक्र (शत्रुसेना) के आक्रमण का भय मिटकर वह जहाँ का तहाँ अटक जाय, स्थगित रह जाय, उसे **'स्तम्भन'** प्रयोग कहते हैं । (२) जिस प्रयोग के करने से साधक किसी की भी अपने वशीभूत कर ले उसे **'मोहन'** प्रयोग कहते है। राज-मोहन, सभा-मोहन और स्त्री-पुरुष-मोहन आदि मोहन-प्रयोग के तीन प्रकार हैं । इन तीनों की साधनाएँ भी पृथक्-पृथक् हैं । (३) जिस प्रयोग के करने से विद्वेषी रोगाक्रान्त हो जाता है, उसका मन अस्थिर, उल्लासरहित तथा निरुत्साह हो जाता है, वह स्थान और पद् से भ्रष्ट हो जाता है, उस प्रयोग को **'उच्चाटन'** कहते हैं । (४) जिस प्रयोग के करने से इच्छित पदार्थ साधक के पास स्वयं चला आये, यदि चेतन प्राणी हो तो उसका विपरीत मन भी अनुकूल होकर साधक की शरण में आ जाय, उसे **'वश्यकर्षण'** कहते हैं ।

(५) जिस प्रयोग के करने से शत्रु आदि साधक से डरने लग जायँ या भयभीत हो जायँ, काँपने लग जायँ, वही **'जृम्भण'** प्रयोग है । (६) जिस प्रयोग-बल से देश, कुटुम्ब, जाति या समाज में परस्पर विद्वेष-फूट-कलह होने लगे, उसे 'विद्वेषण' कहते हैं । (७) आततायी, अन्यायियों को आत्मशक्ति-पूर्वक जिस मन्त्र-प्रयोग-द्वारा साधक प्राणदण्ड दे सके, उस प्रयोग का नाम **'मारण'** है ।

(८) जिस प्रयोग के करने से महामारी, राजभय, परचक्र आदि शत्रुभय एवं रोग और विप्लवों की शन्ति हो जाय, उसे **'शान्तिक'** प्रयोग कहते हैं । वैद्यक-शास्त्रों ने भी लिखा है कि **'सिद्धवैद्यस्तु मान्त्रिक'** अर्थात् बिना औषध के मन्त्र प्रयोग करके रोगों को हटाने वाले जो वैद्य हैं । वे चारों प्रकार के वैद्यों में श्रेष्ठ और 'सिद्ध वैद्य' कहलाते हैं ।

(९) जिस प्रयोग के करने से ऐश्वर्य बढे, सुख-प्राप्ति हो, देवदर्शन हो, शुभाशुभ भविष्य प्रतीत हो, सब कामनाएँ सिद्ध हों, उसे **'पौष्टिक'** प्रयोग कहते हैं ।

(१०) जिस प्रयोग के करने से बन्ध्या को भी पुत्र का लाभ हो जाय, वंश की वृद्धि हो, उसे **'सान्तानिक'** प्रयोग कहते हैं । मृत-वत्सा रोग आदि का उपाय इसी प्रयोग में हैं ।

(इनमें 'मोहन', 'उच्चाटन', 'जृम्भण', 'विद्वेषण' और 'मारण' तामसी प्रयोग हैं । इन्हें श्रेयसाधक को कभी नहीं करना चाहिये ।)

इस वर्गीकरण में मन्त्रों के १० प्रयोग बताये गये हैं, किन्तु कितने ही तान्त्रिक-सम्प्रदाय वाले केवल छः प्रयोग ही मानते हैं और उपर्युक्त दसों प्रयोगों में ही उनका अन्तर्भाव कर लेते हैं ।

तन्त्र-ग्रन्थों के कर्ता मान्त्रिकों ने शिवजी से इस शास्त्र की उत्पत्ति बतलायी है । पर कल्प-ग्रन्थों के कर्ता मान्त्रिकों ने 'पूर्वधरों' से इसका विकास हुआ माना है और इस विद्या का अधिकारी 'त्यागी वर्ग' को ही कहा गया है ।

**मन्त्र और मातृकाएँ—**

देवनागरी में १६ स्वर हैं और ३५ व्यञ्जन वर्ण हैं । इन्हीं ५१ वर्णों को मातृका नाम से अभिहित किया जाता है । यतः मन्त्र वर्ण इन्हीं मातृकाओं के बीच बिखरे हैं अतः मातृकाओं का पूजन तन्त्रशास्त्र में प्रथमतया होता है । राघवभट्ट ने भी यही चर्चा नवम पटल में की है । यही कारण है कि मन्त्र भावों के सहयोग से देवता से काम्य कर्म करवा लेते हैं । सभी बीजाक्षर संकेत समूह हैं जैसे आज भी (कम्प्यूटर) संगणक में संकेत दिए जाते हैं । यही कारण है कि तन्त्रशास्त्र में मन्त्राक्षरों का अत्यन्त महत्त्व है ।

त्यागी साधक मन्त्राक्षरों को जपते थे अवश्य, परन्तु मन्त्राक्षरों के सभी वर्णों को लोम-विलोम सन्निपात करके वे स्वयं मन्त्र रूप हो जाते थे और तब उनकी तपश्चर्या तथा एकाग्रता से, आत्मिक स्वरूप प्रकट हो जाने से, मन्त्राधिष्ठायक देवता स्वयं आकर उनकी सेवा-भक्ति करने लग जाता था और उनके अधीन बना रहता था । जिस कार्य के लिये उनकी इच्छा देखता था, वह कार्य उनके बिना कहे ही देवता स्वयं करने लग जाता था । इसमें वह अपना सौभाग्य समझता था कि आज मैं एक महात्मा की सेवा कर कृतकृत्य हुआ । यह विषय अत्यन्त उच्च कोटि का है । ऐसे महात्मा के लिये लिखा भी गया है कि—

**'देवाऽपि तं नमस्यन्ति यस्य धर्मः सहायकः ।'**

इसी प्रकार तन्त्रों में भी लिखा है—

**देवाधीनं जगत्सर्वं मन्त्राधीनाश्च देवताः ।**
**ते मन्त्रा ब्राह्मणाधीनास्तस्माद् ब्राह्मणदेवताः ॥**

इसका मतलब भी वही है कि मन्त्र के अधीन मन्त्राधिष्ठायक देवता हैं और वे मन्त्र ब्रह्मज्ञानी (आत्मज्ञानी) महापुरुषों के अधीन हैं, इसलिये आत्मज्ञानी महापुरुष स्वयमेव साक्षात् देव-स्वरूप है । उसको दूसरे देवता की उपासना करने का कोई प्रयोजन ही नहीं रहता । उपर्युक्त श्लोकों में जो 'ब्राह्मण' शब्द आया है, वह हमारी धारणा में जातिवाचक नहीं है, गुण-वाचक है । इसलिये यहाँ 'ब्राह्मण' शब्द का आत्मविद् अर्थ करने से ही अर्थ की संगति लगती है । अतएव मन्त्र वही सिद्ध कर सकता हे जो अध्यात्म-विद्या का ज्ञाता होता है । काश्मीर-सम्प्रदाय

के मान्त्रिक सरस्वती के उपासक होते है । **'मुखे प्रसरणं यस्याः सा सरस्वती'** यह 'सरस्वती' शब्द की व्युत्पत्ति है । अर्हन्मुखपद्मं में वास करने वाली अर्थात् भगवद्-वाणी का नाम ही सरस्वती है । यह सात्त्विक उपासना है । यह सिद्धि और मुक्ति की दाता है । राजस और तामस उपासना करने से लौकिक कार्य हो भी जाँय तो भी परलोक सिद्धि नहीं होती । इसलिये ऐसी उपसनाएँ हेय तथा त्याज्य होती हैं ।

**न्यास का रहस्य—**

साधक के लिए साधना में न्यास का अत्यन्त महत्त्व है । न्यास का अर्थ है स्थापन । बाहर और भीतर के प्रत्येक अङ्ग में इष्टदेवता और मन्त्र का स्थापन ही न्यास है । इस स्थूलशरीर में अपवित्रता का ही साम्राज्य है, इसलिए इसे देवपूजा का तब तक अधिकार नहीं जब तक कि यह शुद्ध एवं दिव्य न हो जाय । जब तक इसकी अपवित्रता बनी रहती है, तब तक इसके स्पर्श और स्मरण से चित्त में ग्लानि का उदय होता रहता है । ग्लानियुक्त चित्तप्रसाद और भावोद्रेक से शून्य होता है, विक्षेप और अवसाद से आक्रान्त होने के कारण बार-बार प्रमाद और तन्द्रा से अभिभूत हुआ करता है । यही कारण है कि न तो वह एकतार स्मरण ही कर सकता है और न विधि-विधान के साथ किसी कर्म का साङ्गोपाङ्ग अनुष्ठान ही । इस दोष को मिटाने कि लिए न्यास सर्वश्रेष्ठ उपाय है । शरीर के प्रत्येक अवयव में जो क्रियाशक्ति सुषुप्त हो रही है, हृदय के अन्तराल में जो भावनाशक्ति मूर्च्छित है, उनको जगाने के लिए न्यास अव्यर्थ महौषाधि है ।

**न्यास के प्रकार—**

न्यास कई प्रकार के होते हैं । **मातृकान्यास**, स्वर और वर्णों का होता है । **मन्त्रन्यास** पूरे मन्त्र का, मन्त्र के पदों का, मन्त्र के एक-एक अक्षर का और एक साथ की सब प्रकार का होता है । **देवतान्यास** शरीर के बाह्य और आभ्यन्तर अङ्गों में अपने इष्टदेव अथवा अन्य देवताओं के यथास्थान न्यास को कहते हैं । **तत्त्वन्यास** वह है, जिसमें संसार के कार्य-कारण के रूप में परिणत और इनसे परे रहने वाले तत्त्वों का शरीर में यथास्थान न्यास किया जाता है । यही **पीठन्यास** भी है । जो हाथों की सब अंगुलियों में तथा करतल और करपृष्ठ में किया जाता है, वह **करन्यास** है । जो त्रिनेत्र देवताओं के प्रसङ्ग में षडङ्ग और अन्य देवताओं के प्रसङ्ग में पञ्चाङ्ग होता है, उसे **अङ्गन्यास** कहते हैं । जो किसी भी अङ्ग का स्पर्श किये बिना सर्वाङ्ग में मन्त्रन्यास किया जाता है, वह **व्यापकन्यास** कहलाता है । **ऋष्यादिन्यास** के छः अङ्ग होते हैं—सिर में ऋषि, मुख में छन्द, हृदय में देवता, गुह्यस्थान में बीज, पैरों में शक्ति और सर्वाङ्ग में कीलक । इनके अतिरिक्त और भी बहुत से न्यास हैं, जिनका वर्णन प्रसङ्गानुसार किया जा सकता हैं

न्यास चार प्रकार से किए जाते हैं । मन से उन-उन स्थानों में देवता, मन्त्रवर्ण, तत्त्व आदि की स्थिति की भावना की जाती है । अन्तर्न्यास केवल मन से ही होता है । बहिर्न्यास केवल मन से भी होता है और उन-उन स्थानों के स्पर्श से भी । स्पर्श दो प्रकार से किया जाता है, किसी पुष्प से अथवा अंगुलियों से । अंगुलियों का प्रयोग दो प्रकार से होता है । एक तो अंगुष्ठ और अनामिका को मिलाकर सब अंगों का स्पर्श किया जाता है और दूसरा भिन्न-भिन्न अंगों के स्पर्श के लिए भिन्न-भिन्न अंगुलियों का प्रयोग किया जाता है ।

**न्यास में अंगुलियों का क्रम**—

विभिन्न अंगुलियों के द्वारा न्यास करने का क्रम इस प्रकार है—मध्यमा, अनामिका और तर्जनी से हृदय, मध्यमा और तर्जनी से सिर, अंगूठे से शिखा, दसों अंगुलियों से कवच, तर्जनी, मध्यमा और अनामिका से नेत्र, तर्जनी और मध्यमा से करतल-करपृष्ठ में न्यास करना चहिए । यदि देवता त्रिनेत्र हो तो तर्जनी, मध्यमा और अनामिका से, द्विनेत्र हो तो मध्यमा और तर्जनी से नेत्र में न्यास करना चाहिए । पञ्चाङ्गन्यास नेत्र को छोड़कर होता है ।

वैष्णवों के लिए इसका क्रम भिन्न प्रकार का है । ऐसा कहा गया है कि अंगूठे को छोड़कर सीधी अंगुलियों से हृदय और मस्तक में न्यास करना चाहिए । अंगूठे को अन्दर करके मु ी बाँधकर शिखा का स्पर्श करना चाहिए । सब अंगुलियों से कवच, तर्जनी और मध्यमा से नेत्र, नाराचमुद्रा से दोनों हाथों को ऊपर उठाकर अंगूठे और तर्जनी के द्वारा मस्तक के चारों ओर करतलध्वनि करनी चाहिए । कहीं-कहीं अङ्गन्यास का मन्त्र नहीं मिलता, ऐसे स्थान में देवता के नाम के पहले अक्षर से अङ्गन्यास करना चाहिए ।

शास्त्र में यह बात बहुत जोर देकर कही गयी है कि केवल न्यास के द्वारा ही देवत्व की प्राप्ति और मन्त्रसिद्धि हो जाती है । हमारे भीतर-बाहर अङ्ग-प्रत्यङ्ग में देवताओं का निवास है, हमारा अन्तस्तल और बाह्य शरीर दिव्य हो गया है— इस भावना से ही अदम्य उत्साह, अद्भुत स्फूर्त्ति और नवीन चेतना का जागरण अनुभव होने लगता है । जब न्यास सिद्ध हो जाता है, तब तो भगवान् से एकत्व स्वयंसिद्ध ही है । न्यास का कवच पहन लेने पर कोई भी आध्यात्मिक अथवा आधिदैविक विघ्न पास नहीं आ सकते । जबकि बिना न्यास के जप, ध्यान आदि करने पर अनेक प्रकार के विघ्न उपस्थित हुआ करते हैं । प्रत्येक मन्त्र के, प्रत्येक पद के और प्रत्येक अक्षर के अलग-अलग ऋषि, देवता, छन्द, बीज, शक्ति और कीलक होते हैं । मन्त्रसिद्धि के लिए इनके ज्ञान, प्रसाद और सहायता की अपेक्षा होती है । जिस ऋषि ने भगवान् शङ्कर से मन्त्र प्राप्त करके पहले-पहल उस मन्त्र की साधना की थी, वह उसका ऋषि है । वह गुरुस्थानीय होने के कारण मस्तक में स्थान पाने योग्य है । मन्त्र के स्वर-वर्णों की विशिष्ट गति, जिसके द्वारा मन्त्रार्थ, और मन्त्रतत्त्व आच्छादित रहते हैं और जिसका उच्चारण मुख के द्वारा

होता है, छन्द है और वह मुख में ही स्थान पाने का अधिकारी है । मन्त्र का देवता, जो अपने हृदय का धन है, जीवन का सञ्चालक है, समस्त भावों का प्रेरक है, हृदय का अधिकारी है, हृदय में ही उसके न्यास का स्थान है । इस प्रकार जितने भी न्यास हैं, सबका एक विज्ञान है और यदि ये न्यास विधिवत् किए जायँ तो शरीर और अन्तःकरण को दिव्य बनाकर स्वयं ही अपनी महिमा का अनुभव करा देते हैं ।

**अष्टाङ्गयोग—**

शारदातिलक के पच्चीसवें पटल में अष्टाङ्गयोग साधना का वर्णन है । अन्य ग्रन्थों से लेकर यहाँ अष्टाङ्गयोग का विस्तृत विवेचन प्रस्तुत है—

अष्टाङ्गयोग का साधन मन्त्रसिद्धि के लिए परमावश्यक है । 'अष्टांगयोग' जगत् के त्रिविध ताप से छुटकारा दिलाने का साधन है । ब्रह्म को प्रकाशित करने वाला ज्ञान भी 'योग' से ही सुलभ होता है । एकचित्त होना-चित्त को एक जगह स्थापित करना 'योग' है । चित्तवृत्तियों के निरोध को भी 'योग' कहते हैं । जीवात्मा एवं परमात्मा में ही अन्तःकरण की वृत्तियों को स्थापित करना उत्तम 'योग' है । (१) यम और (२) नियम—

(१) अहिंसा, सत्य, ब्रह्मचर्य, अस्तेय और अपरिग्रह—ये पाँच '**यम**' कहे गए हैं । (i) किसी भी प्राणी को कष्ट न पहुँचाना '**अहिंसा**' है । 'अहिंसा' सबसे उत्तम धर्म है । जैसे राह चलने वाले अन्य सभी प्राणियों के पदचिन्ह हाथी के चरणचिन्ह में समा जाते हैं, उसी प्रकार धर्म के सभी साधन 'अहिंसा' में गतार्थ माने जाते हैं । 'अहिंसा' के दस भेद हैं—किसी को उद्वेग में डालना, संताप देना, रोगी बनाना, शरीर से रक्त निकालना, चुगली खाना, किसी के हित में अत्यन्त बाधा पहुँचाना, उसके छिपे हुए रहस्य का उद्घाटन करना, दूसरे को सुख से वञ्चित करना, अकारण कैद करना और प्राणदण्ड देना । (ii) जो बात दूसरे प्राणियों के लिये अत्यन्त हितकर है, वह '**सत्य**' है । 'सत्य' का सही लक्षण है—सत्य बोले, किन्तु प्रिय बोले; अप्रिय सत्य कभी न बोले । इसी प्रकार प्रिय असत्य भी मुँह से न निकाले; यह सनातन धर्म है । (iii) '**ब्रह्मचर्य**' कहते हैं—'मैथुन के त्याग को' । 'मैथुन' आठ प्रकार का होता है—स्त्री का स्मरण, उसकी चर्चा, उसके साथ क्रीडा करना, उसकी ओर देखना, उससे लुक-छिपकर बातें करना, उसे पाने का संकल्प, उसके लिये उद्योग तथा क्रियानिर्वृत्ति (स्त्री से साक्षात् समागम)—ये मैथुन के आठ अंग हैं—ऐसा मनीषी पुरुषों का कथन है । 'ब्रह्मचर्य' ही सम्पूर्ण शुभ कर्मों की सिद्धि का मूल है; उसके बिना सारी क्रिया निष्फल हो जाती है । वसिष्ठ, चन्द्रमा, शुक्र, देवताओं के आचार्य बृहस्पति तथा पितामह ब्रह्माजी—ये तपोवृद्ध और वयोवृद्ध होते हुए भी स्त्रियों के मोह में फँस गये । गौडी, पैष्टी और माध्वी—ये तीन प्रकार की सुरा जाननी चाहिये । इनके बाद चौथी सुरा—'स्त्री' है, जिसने सारे जगत् को मोहित कर रक्खा है । मदिरा

को तो पीने पर ही मनुष्य मतवाला होता है, परंतु युवती स्त्री को देखते ही उन्मात्त हो उठता है । नारी देखने मात्र से ही मन में उन्माद करती है, इसलिये उसके ऊपर दृष्टि न डाले । (iv) मन, वाणी और शरीर द्वारा चोरी से सर्वथा बचे रहना '**अस्तेय**' कहलाता है । यदि मनुष्य बलपूर्वक दूसरे की किसी भी वस्तु का अपहरण करता है, तो उसे अवश्य तिर्यग्योनि में जन्म लेना पड़ता है । यही दशा उसकी भी होती है, जो हवन किये बिना ही (बलिवैश्वदेव द्वारा देवता आदि का भाग अर्पण किये बिना ही) हविष्य (भोज्यपदार्थ) का भोजन कर लेता है । (v) कौपीन, अपने शरीर को ढकनेवाला वस्त्र, शीत का कष्ट-निवारण करने वाली कन्था (गुदडी) और खडाऊँ—इतनी ही वस्तुएँ साथ रक्खे । इनके सिवा और किसी वस्तु का संग्रह न करे—(यही अपरिग्रह है) । शरीर की रक्षा के साधनभूत वस्त्र आदि का संग्रह किया जा सकता है । धर्म के अनुष्ठान में लगे हुए शरीर की यत्नपूर्वक रक्षा करनी चाहिये ।

(२) '**नियम**' भी पाँच ही हैं, जो भोग और मोक्ष प्रदान करने वाले हैं । उनके नाम ये हैं—शौच, संतोष, तप, स्वाध्याय और ईश्वराराधन (ईश्वरप्राणिधान) ।

(i) '**शौच**' दो प्रकार का बताया गया है—'ब्राह्य' और 'आभ्यन्तर' । मिट्टी और जल से 'बाह्यशुद्धि' होती है और भाव की शुद्धि को 'आभ्यन्तर शुद्धि' कहतें हैं । दोनों ही प्रकार से जो शुद्ध है, वही शुद्ध है, दूसरा नहीं । (ii) प्रारब्ध के अनुसार जैसे-तैसे जो कुछ भी प्राप्त हो जाय, उसी में हर्ष मानना '**संतोष**' कहलाता है । मन और इन्द्रियों की एकाग्रता को '**तप**' कहते हैं । (iii) मन और इन्द्रियों पर विजय पाना सब धर्मों से श्रेष्ठ धर्म कहलाता है । 'तप' तीन प्रकार का होता है—वाचिक, मानसिक और शारीरिक । मन्त्रजप आदि 'वाचिक', आसक्ति का त्याग 'मानसिक' और देवपूजन आदि 'शारीरिक' तप हैं । यह तीनों प्रकार का तप सब कुछ देने वाला है । (iv) वेद प्रणव से ही आरम्भ होते हैं, अत: प्रणव में सम्पूर्ण वेदों की स्थिति है ।

वाणी का जितना भी विषय है, सब प्रणव है; इसलिये प्रणव का अभ्यास करना चाहिये (यह स्वाध्याय के अर्न्तगत है) । 'प्रणव' अर्थात् 'ओंकार' में अकार, उकार तथा अर्धमात्राविशिष्ट मकार है । तीन मात्राएँ तीनों वेद, भू: आदि तीन लोक, तीन गुण, जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति—ये तीन अवस्थाएँ तथा ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र, स्कन्द, देवी और महेश्वर तथा प्रद्युम्न, श्री और वासुदेव—ये सब क्रमश: ॐकार के ही स्वरूप हैं । ॐकार मात्रा से रहित अथवा अनन्त मात्राओं से युक्त है । वह द्वैत की निवृत्ति करने वाला तथा शिवस्वरूप है । ऐसे ॐकार को जिसने जान लिया, वही मुनि है, दूसरा नहीं । प्रणव की चतुर्थीमात्रा (जो अर्धमात्रा के नाम से प्रसिद्ध है) 'गान्धारी' कहलाती है । वह प्रयुक्त होने पर मूर्द्धा में लक्षित होती है । वही 'तुरीय' नाम से प्रसिद्ध परब्रह्म है । वह ज्योतिर्मय

है । जैसे घड़े के भीतर रक्खा हुआ दीपक वहाँ प्रकाश करता है, वैसे ही मूर्द्धा में स्थित परब्रह्म भी भीतर अपनी ज्ञानमयी ज्योति छिटकाये रहता है । मनुष्य को चाहिये कि मन से हृदयकमल में स्थित आत्मा या ब्रह्म का ध्यान करें और जिह्वा सदा प्रणव का जप करती रहे । (यही 'ईश्वरप्राणिधान' है ।) 'प्रणव' धनुष है, 'जीवात्मा' बाण है तथा 'ब्रह्म' उसका लक्ष्य कहा जाता है । सावधान होकर उस लक्ष्य का भेदन करना चाहिये और वाण के समान उसमें तन्मय हो जाना चाहिये । यह एकाक्षर (प्रणव) ही ब्रह्म है, यह एकाक्षर ही परम तत्त्व है, इस एकाक्षर ब्रह्म को जानकर जो जिस वस्तु की इच्छा करता है, उसको उसी की प्राप्ति हो जाती है । इस प्रणव का देवी गायत्री छन्द है, अन्तर्यामी ऋषि है, परमात्मा देवता हैं तथा भोग और मोक्ष की सिद्धि के लिये इसका विनियोग किया जाता है ।

इसके अंगन्यास की विधि इस प्रकार है—'ॐ भूः अग्न्यात्मने हृदयाय नमः ।'—इस मन्त्र से हृदय का स्पर्श करे । 'ॐ भुवः प्राणापत्यात्मने शिरसे स्वाहा ।' ऐसा कहकर मस्तक का स्पर्श करे । 'ॐ भूर्भुवः स्वः सत्यात्मने कवचाय हुँ ।' इस मन्त्र से दाहिने हाथ की अँगुलियों द्वारा बायीं भुजा के मूलभाग का और बायें हाथ की अँगुलियों से दाहिनी बाँह के मूलभाग का एक ही साथ स्पर्श करे । तत्पश्चात् पुनः 'ॐ भूर्भुवः स्वः सत्यात्मने अस्त्राय फट् ।' कहकर चुटकी बजाये। इस प्रकार अंगन्यास करके भोग और मोक्ष की सिद्धि के लिये भगवान् विष्णु का पूजन, उनके नामों का जप तथा उनके उद्देश्य से तिल और घी आदि का हवन करे; इससे मनुष्य की समस्त कामनाएँ पूर्ण होती है । (यही ईश्वरपूजन है; इसका निष्कामभाव से ही अनुष्ठान करना उत्तम है ।) जो मनुष्य प्रतिदिन बारह हजार प्रणव का जप करता है, उसको बारह महीने में परब्रह्म का ज्ञान हो जाता है । एक करोड जप करने से अणिमा आदि सिद्धियाँ प्राप्त होती है, एक लाख के जप से सरस्वती आदि की कृपा होती है ।

विष्णु का यजन तीन प्रकार का होता है—वैदिक, तान्त्रिक और मिश्र । तीनों में से जो अभीष्ट हो, उसी एक विधि का आश्रय लेकर श्रीहरि की पूजा करनी चाहिये । जो मनुष्य दण्ड की भाँति पृथ्वी पर पड़कर भगवान् को साष्टांग प्रणाम करता है, उसे जिस उत्तम गति की प्राप्ति होती है, वह सैकड़ों यज्ञों के द्वारा दुर्लभ है । जिसकी आराध्य देव में पराभक्ति है और जैसी देवता में है, वैसी ही गुरु के प्रति भी है, उसी महात्मा को इन कहे हुए विषयों का यथार्थ ज्ञान होता है ।

**आसन, प्राणायाम और प्रत्याहार—**

पद्मासन आदि नाना प्रकार के 'आसन' बताये गये हैं । उनमें से कोई भी आसन बाँधकर परमात्मा का चिन्तन करना चाहिये । पहले किसी पवित्र स्थान में अपने बैठने के लिये स्थिर आसन बिछावे, जो न अधिक ऊँचा हो और न

अधिक नीचा । सबसे नीचे कुशका आसन हो, उसके ऊँपर मृगचर्म और मृगचर्म के ऊपर वस्त्र बिछाया गया हो । उस आसन पर बैठकर मन और इन्द्रियों की चेष्टाओं को रोकते हुए चित्त को एकाग्र करे तथा अन्त:करण की शुद्धि के लिये योगाभ्यास में संलग्न हो जाय । उस समय शरीर, मस्तक और गले को अविचलभाव से एक सीध में रखते हुए स्थिर बैठे । केवल अपनी नासिका के अग्रभाग को देखे; अन्य दिशाओं की ओर दृष्टिपात न करे । दोनों पैरों की एडियों से अण्डकोष और लिंग की रक्षा करते हुए दोनों ऊरुओं (जाँघों) के ऊपर भुजाओं को यत्नपूर्वक तिरछी करके रक्खे तथा बायें हाथ की हथेली पर दाहिने हाथ के पृष्ठभाग को स्थापित करे और मुँह को कुछ ऊँचा करके सामने की ओर स्थिर रक्खे । इस प्रकार बैठकर प्राणायाम करना चाहिये ।

अपने शरीर के भीतर रहने वाली वायु को 'प्राण' कहते हैं । उसे रोकने का नाम है—'आयाम' । अत: प्राणायाम का अर्थ हुआ—'प्राणवायु को रोकना' । उसकी विधि इस प्रकार है—अपनी अँगुली से नासिका के एक छिद्र को दबाकर दूसरे छिद्र से उदरस्थित वायु को बाहर निकाले । 'रेचन' अर्थात् बाहर निकालने के कारण इस क्रिया को 'रेचक' कहते हैं । तत्पश्चात् चमड़े की धौंकनी के समान शरीर को बाहरी वायु से भरे । भर जाने पर कुछ काल तक स्थिरभाव से बैठा रहे । बाहरी वायु की पूर्ति करने के कारण इस क्रिया का नाम 'पूरक' है । वायु भर जाने के पश्चात् जब साधक न तो भीतरी वायु को छोड़ता है और न बाहरी वायु को ग्रहण ही करता है, अपितु भरे हुए घड़े की भाँति अविचलभाव से स्थिर रहता है, उस समय कुम्भवत् स्थिर होने के कारण उसकी वह चेष्टा 'कुम्भक' कहलाती है ।

बारह मात्रा (पल) का एक 'उद्‌घात' होता है । इतनी देर तक वायु को रोकना कनिष्ठ श्रेणी का प्राणायाम है । दो उद्‌घात अर्थात् चौबीस मात्रा तक किया जाने वाला कुम्भक मध्यम श्रेणी का माना गया है तथा तीन उद्‌घात अर्थात् छत्तीस मात्रा तक का कुम्भक उत्तम श्रेणी का प्राणायाम है । जिससे शरीर से पसीने निकलने लगे, कँपकँपी छा जाय तथा अभिघात लगने लगे, वह प्राणायाम अत्यन्त उत्तम है । प्राणायाम की भूमिकाओं में से जिस पर भलीभाँति अधिकार न हो जाय, उन पर सहसा आरोहण न करे, अर्थात् क्रमश: अभ्यास बढ़ाते हुए उत्तरोत्तर भूमिकाओं पर आरूढ होने का यत्न करे । प्राण को जीत लेने पर हिचकी और साँस आदि के रोग दूर हो जाते हैं तथा मलमूत्रादि के दोष भी धीरेधीरे कम हो जाते हैं । नीरोग होना, तेज चलना, मन में उत्साह होना, स्वर में माधुर्य आना, बल बढ़ना, शरीर वर्ण में स्वच्छता का आना तथा सब प्रकार के दोषों का नाश हो जाना—ये प्रणायाम से होने वाले लाभ हैं ।

प्राणायाम दो तरह के होते है—'अगर्भ' और 'सगर्भ' । जप और ध्यान के बिना जो प्राणायाम किया जाता है, उसका नाम '**अगर्भ**' है तथा जप और ध्यान

के साथ किये जाने वाले प्राणायाम को '**सगर्भ**' कहते हैं । इन्द्रियों पर विजय पाने के लिये सगर्भ प्राणायाम ही उत्तम होता है; उसी का अभ्यास करना चाहिये । ज्ञान और वैराग्य से युक्त होकर प्राणायाम के अभ्यास से इन्द्रियों को जीत लेने पर सब पर विजय प्राप्त हो जाती है । जिसे 'स्वर्ग' और 'नरक' कहते है, वह सब इन्द्रियाँ ही हैं । वे ही वश में होने पर स्वर्ग में पहुँचाती हैं और स्वतन्त्र छोड़ देने पर नरक में ले जाती है । शरीर को 'रथ' कहते है, इन्द्रियाँ ही उसके 'घोड़े' हैं मन को 'सारथि' कहा गया है और और प्राणायाम को 'चाबुक' माना गया है । ज्ञान और वैराग्य की बागडोर में बँधे हुए मनरूपी घोड़े को प्राणायाम से आबद्ध करके जब अच्छी तरह काबू में कर लिया जाता है तो वह धीरे धीरे स्थिर हो जाता हैं जो मनुष्य सौ वर्षों से कुछ अधिक काल तक प्रतिमास कुश के अग्रभाग से जल की एक बूँद लेकर उसे पीकर रह जाता है, उसकी वह तपस्या और प्राणायाम—दोनों बराबर है ।

विषयों के समुद्र में प्रवेश करके वहाँ फँसी हुई इन्द्रियों को जो आहूत करके, अर्थात् लौटाकर अपने अधीन करता है, उसके इस प्रयत्न को '**प्रत्याहार**' कहते हैं । जैसे जल में डूबा हुआ मनुष्य उससे निकलने का प्रयत्न करता है, उसी प्रकार संसार समुद्र में डूबे हुए अपने-अपने को स्वयं ही निकालने का प्रयत्न करे । भोगरूपी नदी का वेग अत्यन्त बढ़ जाने पर उससे बचने के लिये अत्यन्त सुदृढ़ ज्ञानरूपी वृक्ष का आश्रय लेना चाहिये ।

**(६) ध्यान—**

'**ध्यै-चिन्तायाम्**'—यह धातु है । अर्थात 'ध्यै' धातु का प्रयोग चिन्तन के अर्थ में होता है । 'ध्यै' से ही 'ध्यान' शब्द की सिद्धि होती है । अत: स्थिरचित्त से भगवान् विष्णु का बारंबार चिन्तन करना 'ध्यान' कहलाता है। समस्त उपाधियों से मुक्त मनसहित आत्मा का ब्रह्मविचार में परायण होना भी 'ध्यान' ही है । ध्येय रूप आधार में स्थिर एवं सजातीय प्रतीतियों से युक्त चित्तको जो विजातीय प्रतीतियों से रहित प्रतीति होती है, उसको भी 'ध्यान' कहते हैं । जिस किसी प्रदेश में भी ध्येय वस्तु के चिन्तन में एकाग्र हुए चित्त को प्रतीति के साथ जो अभेद भावना होती है, उसका नाम भी '**ध्यान**' है । इस प्रकार ध्यानपरायण होकर जो अपने शरीर का परित्याग करता है, वह अपने कुल, स्वजन और मित्रों का उद्धार करके स्वयं भगवत्स्वरूप हो जाता है । इस तरह जो प्रतिदिन एक या आधे मुहूर्त तक भी श्रद्धापूर्वक श्रीहरि का ध्यान करता है, वह भी जिस गति को प्राप्त करता है, उसे सम्पूर्ण महायज्ञों के द्वारा भी कोई नहीं पा सकता ।

तत्त्ववेत्ता योगी को चाहिये कि वह ध्याता, ध्यान, ध्येय तथा ध्यान का प्रयोजन—इन चार वस्तुंओं का ज्ञान प्राप्त करके योग का अभ्यास करे । योगाभ्यास से मोक्ष तथा आठ प्रकार के महान् ऐश्वर्यों (अणिमा आदि सिद्धियों) की प्राप्ति होती है । जो ज्ञान-वैराग्य से सम्पन्न, श्रद्धालु, क्षमाशील, विष्णुभक्त

तथा ध्यान में सदा उत्साह रखने वाला हो, ऐसा पुरुष ही '**ध्याता**' माना गया है। 'व्यक्त और अव्यक्त, जो कुछ भी प्रतीत होता है, सब परब्रह्म परमात्मा का ही स्वरूप है'—इस प्रकार विष्णु का चिन्तन करना '**ध्यान**' कहलाता है। सर्वज्ञ परमात्मा श्रीहरि को सम्पूर्ण कलाओं से युक्त तथा निष्कल जानना चाहिये। अणिमादि ऐश्वर्यों की प्राप्ति तथा मोक्ष—ये **ध्यान के प्रयोजन** हैं। भगवान् विष्णु ही कर्मों के फल की प्राप्ति कराने वाले हैं, अत: उन परमेश्वर का ध्यान करना चाहिये। वे ही **ध्येय** हैं। चलते-फिरते, खड़े होते, सोते-जागते, आँख खोलते और आँख मिचते समय भी, शुद्ध या अशुद्ध अवस्थाओं में भी निरन्तर परमेश्वर का ध्यान करना चाहिये।

अपने देहरूपी मन्दिर के भीतर मन में स्थित हृदय कमलरूपी पीठ के मध्य भाग में भगवान् केशव की स्थापना करके ध्यान योग के द्वारा उनका पूजन करे। ध्यान यज्ञ श्रेष्ठ, शुद्ध और सब दोषों से रहित है। उसके द्वारा भगवान् का यजन करके मनुष्य मोक्ष प्राप्त कर सकता है। बाह्य शुद्धि से युक्त यज्ञों द्वारा भी इस फल की प्राप्ति नहीं हो सकती। हिंसा आदि दोषों से मुक्त होने के कारण ध्यान अन्त:करण की शुद्धि का और चित्त को वश में करने का प्रमुख साधन है। इसलिये ध्यानयज्ञ सबसे श्रेष्ठ और मोक्षरूपी फल प्रदान करने वाला है; अत: अशुद्ध एवं अनित्य बाह्य साधन रूप यज्ञ आदि कर्मों का त्याग करके योग का ही विशेष रूप से अभ्यास करे। पहले विकारयुक्त, अव्यक्त तथा भोग्य-भोग से युक्त तीनों गुणों का क्रमश: अपने हृदय में ध्यान करे। तमोगुण को रजोगुण से आच्छादित करके रजोगुण को सत्त्वगुण से आच्छादित करे। इसके बाद पहले कृष्ण, फिर रक्त, तत्पश्चात् श्वेतवर्ण वाले तीनों मण्डलों का क्रमश: ध्यान करे। इस प्रकार जो गुणों का ध्यान करके 'शुद्ध ध्येय' का चिन्तन करे। पुरुष (आत्मा) सत्त्वोपाधिक गुणों से अतीत चौबीस तत्त्वों से परे पचीसवाँ तत्त्व है, यह 'शुद्ध ध्येय' है। पुरुष के ऊपर उन्हीं की नाभि से प्रकट हुआ एक दिव्य कमल स्थिर है, जो प्रभु का ऐश्वर्य ही जान पडता है। उसका विस्तार बारह अंगुल है। वह शुद्ध, विकसित तथा श्वेत वर्ण का है। उसका मृणाल आठ अंगुल का है। उस कमल के आठ पत्तों को अणिमा आदि आठ ऐश्वर्य जानना चाहिये। उसकी कर्णिका का केसर 'ज्ञान' तथा नाल 'उत्तम वैराग्य' है। 'विष्णु-धर्म' ही उसकी जड है। इस प्रकार कमल का चिन्तन करे। धर्म, ज्ञान, वैराग्य एवं कल्याणमय ऐश्वर्य-स्वरूप उस श्रेष्ठ कमल को, जो भगवान् का आसन है, जानकर मनुष्य अपने सब दु:खों से छुटकारा पा जाता है। उस कमल कर्णिका के मध्य भाग में ओंकारमय ईश्वर का ध्यान करे। उनकी आकृति शुद्ध दीपशिखा के समान देदीप्यमान एवं अँगूठे के बराबर है। वे अत्यन्त निर्मल हैं। कदम्बपुष्प के समान उनका गोलाकार स्वरूप है जो तारे की भाँति स्थिर है। अथवा कमल के ऊपर प्रकृति और पुरुष से भी अतीत परमेश्वर विराजमान हैं, ऐसा ध्यान करे तथा परम अक्षर ओंकार का निरन्तर जप करता रहे। साधक को अपने मन को स्थिर करने

के लिये पहले स्थूल का ध्यान करना चाहिये । फिर क्रमशः मन के स्थिर हो जाने पर उसे सूक्ष्म तत्त्व के चिन्तन में लगाना चाहिये ।

कमल आदि का ध्यान दूसरे प्रकार से भी किया जाता है—नाभि-मूल में स्थित जो कमल की नाल है, उसका विस्तार दस अंगुल है । नाल के ऊपर अष्टदल कमल है, जो बारह अंगुल विस्तृत है । उसकी कर्णिका के केसर में सूर्य, सोम तथा अग्नि-तीन देवताओं का मण्डल है । अग्नि-मण्डल के भीतर शंख, चक्र, गदा एवं पद्म धारण करने वाले चतुर्भुज विष्णु अथवा आठ भुजाओं से युक्त भगवान् श्रीहरि विराजमान हैं । अष्टभुज भगवान् के हाथों में शंख-चक्रादि के अतिरिक्त शार्ङ्गधनुष, अक्षमाला, पाश तथा अंकुश शोभा पाते है। उनके श्रीविग्रह का वर्ण श्वेत एवं सुवर्ण के समान उद्दीप्त है । वक्षःस्थल में श्रीवत्स का चिन्ह और कौस्तुभमणि शोभा पा रहें हैं । गले में वनमाला और सोने का हार है । कानों में मकराकार कुण्डल जगमगा रहे है । मस्तक पर रत्नमय उज्ज्वल किरीट सुशोभित हैं । श्रीअंगो पर पीताम्बर शोभा पाता है । वे सब प्रकार के आभूषणों से अलंकृत हैं । उनका आकार बहुत बडा अथवा एक वित्ते का है । जैसी इच्छा हो, वैसी ही छोटी या बडी आकृति का ध्यान करना चाहिये ।

ध्यान के समय ऐसी भावना करे कि 'मैं ज्योतिर्मय ब्रह्म हूँ—मैं ही नित्यमुक्त प्रणवरूप वासुदेव संज्ञक परमात्मा हूँ ।' ध्यान से थक जाने पर मन्त्र का जप करे और जप से थकने पर ध्यान करे । इस प्रकार जो जप और ध्यान आदि में लगा रहता है, उसके ऊपर भगवान् विष्णु शीघ्र ही प्रसन्न होते हैं । दूसरे-दूसरे यज्ञ जपयज्ञ की सोलहवीं कला के बराबर भी नही हो सकते । जप करने वाले पुरुष के पास आधि, व्याधि और ग्रह नहीं फटकने पाते । जप करने से भोग, मोक्ष तथा मृत्यु विजयरूप फल की प्राप्ति होंती है ।

**(७) धारणा—**

ध्येय वस्तु में जो मन की स्थिति होती है, उसे '**धारणा**' कहते हैं । ध्यान की ही भाँति उसके भी दो भेद हैं—'साकार' और 'निराकार' । भगवान् के ध्यान में जो मन को लगाया जाता है, उसे क्रमशः 'मूर्त' और 'अमूर्त' धारणा कहते हैं। इस धारणा से भगवान् की प्राप्ति होती है । जो बाहर का लक्ष्य है, उससे मन जबतक विचलित नहीं होता, तब तक किसी भी प्रदेश में मन की स्थिति को '**धारणा**' कहते हैं । देह के भीतर नियत समय तक जो मन को रोक रक्खा जाता है और वह अपने लक्ष्य से विचलित नहीं होता यही अवस्था '**धारणा**' कहलाती है । बारह आयाम की 'धारणा' होती है, बारह 'धारणा' का 'ध्यान' होता है तथा बारह ध्यानपर्यन्त जो मन की एकाग्रता है, उसे 'समाधि' कहते है । जिसका मन धारणा के अभ्यास में लगा हुआ है, उसी अवस्था में यदि उसके प्राणों का परित्याग हो जाय तो वह पुरुष अपने इक्कीस पीढी का उद्धार करके अत्यन्त उत्कृष्ट स्वर्गपद को प्राप्त होता है ।

योगियों के जिस जिस अंग में व्याधि की सम्भावना हो, उस-उस अंग को बुद्धि से व्याप्त करके तत्त्वों की धारणा करनी चाहिये। आग्नेयी, वारुणी, ऐशानी और अमृतात्मिका-ये विष्णु की चार प्रकार की धारणा करनी चाहिये। उस समय अग्नियुक्त शिखामन्त्र का, जिसके अन्त में 'फट्' शब्द का प्रयोग होता है, जप करना उचित है। नाडियों के द्वारा विकट, दिव्य एवं शुभ शूलाग्र का वेधन करे। पैर के अँगुठे से लेकर कपोल तक किरणों का समूह व्याप्त है और वह बडी तेजी से साथ ऊपर-नीचे तथा इधर-उधर फैल रहा है, ऐसी भावना करे। श्रेष्ठ साधक को तबतक रश्मिमण्डल का चिन्तन करते रहना चाहिये, जबतक कि वह अपने सम्पूर्ण शरीर को उसके भीतर भस्म होता न देखे। तदनन्तर उस धारणा का उपसंहार करे। इस धारणा के द्वारा द्विजगण शीत और श्लेष्मा आदि रोग तथा अपने पापों का विनाश करते हैं। यह 'आग्नेयी धारणा' है।

तत्पश्चात् धीरभाव से विचार करते हुए मस्तक और कण्ठ के अधोमुख होने का चिन्तन करे। उस समय साधक का चित्त नष्ट नहीं होता। वह पुनः अपने अन्तःकरण द्वारा ध्यान में लग जाय और ऐसी धारणा करे कि जलके अनन्त कण में प्रकट होकर एक-दूसरे से मिलकर हिमराशि को उत्पन्न करते हैं और उससे इस पृथ्वी पर जल की धाराएँ प्रवाहित होकर सम्पूर्ण विश्व को आप्लावित कर रही हैं। इस प्रकार उस हिमस्पर्श से शीतल अमृतस्वरूप जल के द्वारा क्षोभवश ब्रह्मरन्ध्र से लेकर मूलाधारपर्यन्त सम्पूर्ण चक्र-मण्डल को आप्लावित करके सुषुम्णा नाडी के भीतर होकर पूर्ण चन्द्रमण्डल का चिन्तन करना चाहिये तथा उस समय आलस्य छोडकर विष्णुमन्त्र का जप करना भी उचित है। यह 'वारुणी धारणा' बतलायी गयी है।

**ऐशानी धारणा**—प्राण और अपान का क्षय होने पर हृदयाकाश में ब्रह्ममय कमल के ऊपर विराजमान भगवान् विष्णु के प्रसाद (अनुग्रह) का तबतक चिन्तन करता रहे, जबतक कि सारी चिन्ता का नाश न हो जाय। तत्पश्चात् व्यापक ईश्वररूप से स्थित होकर परम शान्त, निरञ्जन, निराभास एवं अर्द्धचन्द्रस्वरूप सम्पूर्ण महाभाव का जप और चिन्तन करे। जबतक गुरु के मुख से जीवात्मा को ब्रह्म का ही अंश (या साक्षात् ब्रह्मरूप) नहीं जान लिया जाता, तब तक यह सम्पूर्ण चराचर जगत् असत्य होनेपर भी सत्यवत् प्रतीत होता है। उस परम तत्त्व का साक्षात्कार हो जाने पर ब्रह्मा से लेकर यह सारा चराचर जगत्, प्रमाता, मान और मेय (=ध्याता, ध्यान और ध्येय)—सब कुछ ध्यानगत हृदयकमल में लीन हो जाता है। जप, होम और पूजन आदि को माता की दी हुई मिठाई की भाँति मधुर एवं लाभकर जानकर विष्णुमन्त्र के द्वारा उसका श्रद्धापूर्वक अनुष्ठान करे।

**अमृतमयी धारणा**—मस्तक की नाडी के केन्द्रस्थान में पूर्ण चन्द्रमा के समान आकार वाले कमल का ध्यान करे तथा प्रयत्नपूर्वक यह भावना करे कि 'आकाश में दस हजार चन्द्रमा के समान प्रकाशमान एक पूर्ण चन्द्रमण्डल उदित

हुआ है, जो कल्याणमय कल्लोलों से परिपूर्ण है ।' ऐसा ही ध्यान अपने हृदय कमल में भी करे और उसके मध्य भाग में अपने शरीर को स्थित देखे । धारणा आदि के द्वारा साधक के सभी क्लेश दूर हो जाते हैं ।

**(८) समाधि—**

चैतन्य स्वरूप से जो युक्त और प्रशान्त समुद्र की भाँति स्थिर हो, जिसमें आत्मा के सिवा अन्य किसी वस्तु की प्रतीति न होती हो, उस ध्यान को 'समाधि' कहते है । जो ध्यान के समय अपने चित्त को ध्येय में लगाकर वायुहीन प्रदेश में जलती हुई अग्निशिखा की भाँति अविचल एवं स्थिर भाव से बैठा रहता है, वह योगी 'समाधिस्थ' कहा गया है । जो न सुनता है न सूँघता है, न देखता है न रसास्वादन करता है, न स्पर्श का अनुभव करता है न मन में संकल्प उठने देता है, न अभिमान करता है और न बुद्धि से दूसरी किसी वस्तु को जानता ही है, केवल काष्ठ की भाँति अविचलभाव से ध्यान में स्थिर रहता है, ऐसे ईश्वरचिन्तनपरायण पुरुष को 'समाधिस्थ' कहते है । जैसे वायुरहित स्थान में रक्खा हुआ दीपक कम्पित नहीं होता, यही उस समाधिस्थ योगी के लिये उपमा मानी गयी है । जो अपने आत्मस्वरूप श्रीविष्णु के ध्यान में संलग्न रहता है, उसके सामने अनेक दिव्य विध्न उपस्थित होते हैं । वे सिद्धि की सूचना देने वाले है । साधक ऊपर से नीचे गिराया जाता है, उसके कान में पीडा होती है, अनेक प्रकार के धातुओं के दर्शन होते है तथा उसे अपने शरीर में बडी वेदना का अनुभव होता है । देवता लोग उस योगी के पास आकर उससे दिव्य भोग स्वीकार करने की प्रार्थना करते है, राजा पृथ्वी का राज्य देने की बात कहते और बड़े-बड़े धनाध्यक्ष धन का लोभ दिखाते हैं । वेद आदि सम्पूर्ण शास्त्र स्वयं ही (बिना पढ़े) उसकी बुद्धि में स्फुरित हो जाते हैं । उसके द्वारा मनोनुकूल छन्द और सुन्दर विषय से युक्त उत्तम काव्य की रचना होने लगती है । दिव्य रसायन, दिव्य ओषधियाँ तथा सम्पूर्ण शिल्प और कलाएँ उसे प्राप्त हो जाती हैं । इतना ही नहीं, देवेश्वरों की कन्याएँ और प्रतिभा आदि सन्दुण भी उसके पास बिना बुलाये जाते है; किन्तु जो इन सबको तिनके के समान निस्सार मानकर त्याग देता है, उसी पर भगवान् विष्णु प्रसन्न होते हैं ।

अणिमा आदि गुणमयी विभूतियों से युक्त योगी पुरुष को उचित है कि वह शिष्य को ज्ञान दे । इच्छानुसार भोगों का उपभोग करके लययोग की रीति से शरीर का परित्याग करे और विज्ञानानन्दमय ब्रह्म एवं ईश्वररूप अपने आत्मा में स्थित हो जाय । जैसे मलिन दर्पण शरीर का प्रतिबिम्ब ग्रहण करने में असमर्थ होने के कारण शरीर का ज्ञान कराने की क्षमता नहीं रखता, उसी प्रकार जिसका अन्तःकरण परिपक्व (वासनाशून्य) नहीं है, वह आत्मज्ञान प्राप्त करने में असमर्थ है । देह सब प्रकार के रोगों और दुःखों का आश्रय है; इसलिये

